मग्नम् — विपन्नम्, डूबा हुआ । मज्ज् + क्त (निष्ठाया नत्वम् अर्थात् क्त का न हो जाना) = मग्नम् । दीप्तिसंहारजिह्मम्--सूर्य के पक्षमे-दीप्ति अर्थात् आतप (प्रकाश) का संहार (विनाश) हो जाने के कारण कान्तिहीन । दीप्ते आतपस्य संहार नाशः इति दीप्तिसंहार ( षष्ठी तत्पु० ), तेन जिह्म. मन्दप्रभः इति दीप्तिसंहारजिह्मः. (तृतीया तत्पु०) । 'स्युः प्रभारुग्रुचिस्त्विड्भाभाश्छविद्युतिदीप्तय. ।' इत्यमर. । युधिष्ठिर के पक्ष में—दीप्ति का अर्थ होगा प्रताप । शेष व्याख्या ऊपर की ही भाँति । शिथिलवसुम्—सूर्य के पक्ष मे--मन्द कान्ति वाला । शिथिल वसु रश्मिः यस्य सः शिथिलवसुः, त शिथिलवसुम् (बहुव्रीहिः) । युधिष्ठिर के पक्ष मे--मन्द वैभव वाला । शिथिल वसु धन यस्य स., तम् (बहुव्रीहिः) । 'वसु' शब्द रश्मि एव धन दोनो अर्थ प्रस्तुत करता है--'वसुर्देवेऽग्नौ रश्मौ च वसु तोये धने मणौ' इति वैजयन्ती । रिपुतिमिरम्-सूर्य के पक्ष मे--शत्रु सदृश अन्धकार को (रिपुरिव तिमिरम् इति रिपुतिमिर तत् ) । युधिष्ठिर के पक्ष मे--अन्धकार सदृश शत्रु को (रिपुः तिमिरमिव इति रिपुतिमिर तत्, उपमितसमासः । अन्धकारोऽस्त्रियां ध्वान्त तमिस्र तिमिर तम ' इत्यमर. । उदस्य—निरस्य अर्थात् विदलित करके, विनष्ट करके । उद् + अस् क्षेपे (दिवादिः) + क्त्वा ल्यप् । दोनो पक्षो मे समानार्थक । उदीयमानम्-सूर्य के पक्ष मे--उदित होते हुए (उद्यन्तम्) उद् + ईङ् (दिवादि ) + शानच् कर्त्तरि द्वितीयैकवचन । युधिष्ठिर के पक्ष मे--अभ्युदय प्राप्त करते हुए, समृद्धि की ओर उन्मुख संस्कृत-व्याख्या ऊपर की ही भाँति । त्वाम्—भवन्तम्, आपको, युधिष्ठिर को । दिनादौ—दिवसारम्भे, प्रात.काले वा । अर्थात् प्रभातकाल मे । दिनस्य आदिः इति दिनादि. (षष्ठी तत्पु०) तस्मिन् । यद्यपि 'दिनादौ' का साक्षात् सम्बन्ध सूर्य से ही है किन्तु लक्षणया वह युधिष्ठिर के भी पक्ष मे चारितार्थ हो सकता है । तब इसका अर्थ होगा--भाग्योदयवेला मे अथवा अनुकूल समय मे । दिनकृतमिव—सूर्य की भाँति । जो दिन करे, वह दिनकृत् है--दिन करोति इति दिनकृत्, तम् इव (दिन + कृ + क्विप् कर्त्तरि + अम्) । लक्ष्मी.—सूर्य के पक्ष मे--प्रकाशलक्ष्मी, द्युतिश्री और युधिष्ठिर के पक्ष मे --राजश्री अर्थात् भूपालोचित ऐश्वर्यलक्ष्मी । भूय —पुन. फिर से । 'भूयस्त्रिषु बहुतरे पुनरर्थे तदव्ययम्' इति मेदिनीकोश । समभ्येतु — प्राप्नोतु, सम्यक् रूप से प्राप्त करे, अलकृत करे । सम् + अभि + इ + लोट् लकार प्रथमपुरुषैकवचन ।

प्रस्तुत पद्य मे पूर्णोपमा अलङ्कार है । पूर्णोपमा वहाँ होती है जहाँ पर उपमा के चारो अगो का (उपमान, उपमेय, साधारणधर्म तथा वाचकशब्द) साकल्येन प्रयोग हो । प्रस्तुत श्लोक में 'त्वाम्' (युधिष्ठिर ) उपमेय, दिनकृतम् (अर्थात् सूर्य) उपमान, दीप्तिसंहारजिह्मता, शिथिलवसुता, आपत्पयोधिमग्नता तथा उदीय-

मानता आदि साधारणधर्म हैं । इव उपमावाचक शब्द है। इस प्रकार उपमा के चारो ही अगो का सुस्पष्ट आदान किया गया है। आचार्य मम्मट पूर्णोपमा का लक्षण प्रस्तुत करते है—'उपमानोपमेयसाधारणधर्मोपमाप्रतिपादकानामुपादाने पूर्णा ।

प्रस्तुत पद्य मे छन्द भी परिवर्तित कर दिया गया है। महाकाव्य का लक्षण प्रस्तुत करते हुये आचार्य विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण मे लिखा है—'एकवृत्तमयै. पद्यै रवसानेऽन्यवृत्तकैः......नानावृत्तमयः क्वापि सर्ग· कश्चन दृश्यते ।' इसका मुख्य अर्थ यह है कि महाकाव्य के प्रत्येक सर्ग मे एक ही प्रकार का वृत्त (छन्द) होता है। हाँ, सर्ग के अन्त मे वृत्त बदल जाते हैं। किरात के इस प्रथम सर्ग मे ही हम इस लक्षण की चरितार्थता पाते है। सम्पूर्ण सर्ग एक ही छन्द 'वशस्थ' मे है परन्तु अन्तिम दो पद्यो मे कवि ने वृत्तपरिवर्तन कर दिया है। ४५ वे पद्य मे 'पुष्पिताग्रा' है जिसकी व्याख्या पीछे की जा चुकी है । इस अन्तिम पद्य मे कवि ने 'मालिनी' छन्द का प्रयोग किया है, जिसका लक्षण है—'ननमयययुतेय मालिनी भोगिलोकै. ।' अर्थात् जिसके प्रत्येक चरण मे क्रमश. नगण, नगण मगण, यगण और यगण हो (अर्थात् ३ × ५ = १५ अक्षर हो) तथा क्रमशः आठ (भोगी का अर्थ है सर्प जिनकी सख्या आठ है) एव सात (लोक सात हैं—अतल, वितल, सुतल,तलातल, महीतल, रसातल एव पाताल ) वर्णो के बाद 'यति' हो उसे 'मालिनी' छन्द कहते हैं। इस पद्य में देखे—

| I I I | I I I | S S S | I S S | I S S |
|---|---|---|---|---|
| विधिस | मयनि | योगाद्दी | प्तिसहा | रजिह्मम् । |
| ( नगण ) | ( नगण ) | ( मगण ) | ( यगण ) | ( यगण ) |

इसी प्रकार अन्य तीनो चरण भी होगे क्योकि मालिनी समवृत्त छन्द है।

महाभाष्यकार पतञ्जलि का वचन है—'मङ्गलादीनि मङ्गलमध्यानि मङ्गलान्तानि च शास्त्राणि प्रथन्ते वीरपुरुषकाणि आयुष्मत्पुरुषकाणि च भवन्ति, अध्येतारश्च प्रवक्तारो भवन्ति ।' अर्थात् प्रारम्भ, मध्य एवं अन्त तीनो ही स्थानो मे मङ्गलयुक्त शास्त्र प्रणीत किये जाते हैं। ऐसा करने से वे लोगो को वीर एव आयुष्मान् बनाते हैं। ऐसे शास्त्रो के अध्येता भी वावदूक होते हैं। सम्भवतः महाभाष्य के इसी तथ्य का स्मरण करके महाकवि भारवि ने सर्ग के प्रारम्भ मे मङ्गलमय 'श्री' शब्द का प्रयोग किया (श्रियः कुरूणाम् आदि) और अन्त मे भी मङ्गलमय 'लक्ष्मी' शब्द को ही स्थान दिया है। भारवि ने प्रायः किरातार्जुनीय के प्रत्येक सर्ग

का अन्त 'लक्ष्मी' शब्द से ही किया है। फलतः इससे मङ्गलान्तता के साथ ही साथ एक चमत्कार की सर्जना भी हो गई है।

दर्शं दर्शमजीर्णरोगसदृश कैरातकष्ट महत्
छात्राणा सुकुमारचिन्तनवतां बीएपरीक्षाजुषाम् ।
यद्दत्त गुरुवैद्यकेन मधुर व्याख्यौषध सश्रम
राजेन्द्रेण परीक्षणप्रवहण सौख्यास्पद तद्भवेत् ॥